अन्यदेवाहुः सम्भवादन्यदाहुरसम्भवात् ।

| | |
|---|---|
| ४० संभवात् अन्यत् एव आहुः । | संघका ( फल ) भिन्न ही ( है ऐसा ) कहते हैं, ( और ) |
| ४१ असंभवात् अन्यत् आहुः। | असंघभावका ( फल ) भिन्नही ( है ऐसा ) कहते हैं । |

होती है । (४०) संभवः= (संभूतिः)''= एक होकर रहना, संघभावसे समाज बनाकर संघ शक्ति को बढाना । ' संभवात् अन्यत् '= संघमें रहनेसे एक विलक्षण फल मिलता है । ' संघ-सत्ता-वाद ' का फल भिन्न है । अपना संघठन करके रहनेवालोंमें संघशक्तिका अद्भुत बल बढता है । संघशक्तिसे जो समाज सुसंघठित होता है वह जगत्में विजयी होता है । थोडेसे भी लोक संघ शक्तिसे विलक्षण कर्म करनेमें समर्थ होते हैं । यह इस संघसत्ता वादमें बडाभारी प्रलोभन है । ( ४१ ) ' अ+ संभवः = ( असंभूतिः ) ' = असंघभाव अर्थात् व्यक्ति सत्तावाद; प्रत्येक व्यक्ति भी भिन्न भिन्न सत्तावाली है, प्रत्येक व्यक्तिको अपअपनी यथा संभव उन्नति करनी चाहिए और सुधार करना चाहिए, और इस प्रकार प्रत्येक व्यक्ति उन्नत हुई कि सर्व जनता स्वयं ही उन्नत हो जाएगी । अतः व्यक्तिको समाज-के नियमोंसे बांध कर संघ बनाने की जरूरत नहीं है, ऐसा जो मानते हैं वे ' व्यक्ति सत्तावादी लोक ' हैं । इनके इस मतानुसार चलनेवाले लोक प्रत्येक व्यक्तिको उसकी इच्छानुसार पराकाष्ठातक उन्नति करनेके लिए पूर्ण स्वतंत्रता देते हैं, जिससे कईयोंके वैयक्तिक गुण खूब उन्नत होते हैं और इस कारण इस मतमें आदर्श व्यक्ति तैयार हो सकती है । इस व्यक्ति सत्तावादमें यह प्रलोभन है । [ समाज सत्तावादसे संघशक्तिके निर्माण होनेका लाभ यद्यपि है परन्तु व्यक्ति भी समाज रूपी यंत्र का एक भाग होनेसे वह दिवसानुदिवस परतंत्र होता जाता है जिससे वैयक्तिक उन्नति बंद हो जाती है यह इसमें हानि है। इसके विरुद्ध व्यक्तिसत्तावादमें

इति शुश्रुम धीराणां ये नस्तद्विचचक्षिरे ॥ १३ ॥
सम्भूतिं च विनाशं च यस्तद्वेदोभयꣳ सह ।

| | |
|---|---|
| ४२ इति धीराणां शुश्रुम ये नः तत् विचचक्षिरे । | ऐसा धीरोदात्तोंसे सुनते हैं, जिन्होंने हमें उस विषयमें उपदेश किया । |
| ४३ यः संभूतिं च विनाशं च तत् उभयं सह वेद । | जो संघभाव और असंघभाव इन दोनोंको एकत्र जानता है, (वह) |

वैयक्तिक गुण खूब विकसित होते हैं, पर लोकोंमें संघशक्ति न बढनेसे इस दृष्टिसे हानि होती है । अतः दोनों मतोंका समतोल दृष्टिसे विचार करके दोनोंही मतोंमेंसे उत्तम बातको अपनाकर अपना मार्ग जो देखता है वह सच्चा 'धीर' है ] (४२) ऐसे 'धीर' पुरुषोंको इन दोनों मार्गोंमें कोई विलक्षण गुण दीखता है, जिससे ये लोक दोनों ही मार्गोंमेंसे गुण लेते हुए तथा दोष छोडते हुए अपने पुरुषार्थसे अपने परम कल्याणको प्राप्त कर लेते हैं । ये किस प्रकार अपना कल्याण साधते हैं यह बात अगले मंत्रमें दर्शाई है उस मंत्रका उत्तम विचार अब एकाग्रतापूर्वक देखिए—

(४३) 'संभूति' = संघशक्तिसे रहना; संघनिष्ठाभी समाजनिष्ठा, राष्ट्रनिष्ठा, समाजसत्तावाद-निष्ठा, इन शब्दोंसे दिखाई जाती है । संघशक्तिसे क्या लाभ हैं और उसके विना क्या क्या हानियां हैं यह भी पिछली टिप्पणीमें दिखाया गया है । इस मंत्रमें दोनोंमेंसे हानिको कैसे दूर करके दोनोंसे लाभ कैसे लेना चाहिये यह दिखाया है । "विनाश" यह शब्द इस मंत्रमें 'असंभूति' शब्दके लिए आया है । 'असंभूति' का अर्थ 'संघसत्ता' की विरोधी 'व्यक्तिसत्ता' है । इस वैयक्तिक सत्ताके लिए इस मंत्रमें 'विनाश' यह शब्द प्रयुक्त किया गया है । 'विनाश' शब्दके दो अर्थ हैं- (१) 'विगतः नाशः यस्मात्' = जिसका नाश

विनाशेन मृत्युं तीर्त्वा संभूत्यामृतमश्नुते ॥ १४ ॥

| | |
|---|---|
| ४४ विनाशेन मृत्युं तीर्त्वा | असंघभावसे मृत्युको दूर करके, |
| ४५ संभूत्या अमृतं अश्नुते। | संघभावसे अमरत्व प्राप्त करता है। |

नहीं होता ऐसा; अथवा (२) 'विशेषेण नाशः' = विशेषनाश। थे दोनों परस्पर विरोधी अर्थ इस शब्दमें हैं। '**व्यक्तिके मरते रहने पर भी संघ अमर रहता है**' यह नियम हम संसारमें देख रहे हैं। प्रत्येक मनुष्य मरता है, पर संघ दृष्टिसे समाज सदा जीवित रहता है; इस लिए (४४-४५) संघभावसे रहते हुए "**संभूत्या अमृतं अश्नुते**" अमरत्व प्राप्त किया जा सकता है और यदि संघ टूट कर उसका प्रत्येक घटक भिन्न भिन्न होगया और उनकी संघ शक्ति नष्ट होगई तो एक एक व्यक्ति थोडेही समयमें नष्ट हो जायगा। संघका विभाग करते करते अंतमें '**एक व्यक्ति**' पर आकर ठहर जाना पडता है। इससे आगे विभाग नहीं हो सकता। इसका इससे आगे और विभाग नहीं हो सकता इस लिए व्यक्ति को '**अविभज्य**' अर्थात् '**इससे आगे विभाग करना असंभव**' ऐसा कहा जाता है। इस व्यक्तिके लिए '**अहं**' (**अ+हं = अ+हन् = अ+हा** = जिसका आगे हनन नहीं होता, जिसका इससे आगे नाश नहीं होता, ऐसा) यह शब्द प्रयुक्त किया जाता है। "**अविभज्यता**" (In-dividuality) की दृष्टिसे व्यक्तिका इससे आगे नाश होना संभव नहीं। इस प्रकार प्रथम अर्थ ही यहां संगत है। व्यक्तिको स्व-सत्ता स्थिर रखनेके लिए वह अपमृत्युसे न मरे और अन्य कष्ट भी वह न भोगे, इसलिए वैयक्तिक स्वास्थ्य संरक्षणके कर्म व्यक्तिको करने पडते हैं। उन्हें करता हुआ व्यक्ति '**मृत्युं तीर्त्वा**' = अपमृत्युसे अपना बचाव कर सकता है; और '**संभूत्या अमृतं अश्नुते**' = संघ शक्तिसे अमर होता है। इस प्रकार व्यक्तिनिष्ठा और संघनिष्ठा इन दोनोंके विना होनेवा-

# ९ सत्यधर्मका दर्शन ।

## हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम् ।

| | |
|---|---|
| ४६ हिरण्मयेन पात्रेण | सोने के पात्र से |
| सत्यस्य मुखं अपिहितम् | सत्यका मुख ढका हुआ है । |

-की हानियोंको दूर करके दोनोंसे मनुष्य लाभ उठा सकता है यह इस मंत्र ने दर्शाया है। संघ पंचमुखी परमेश्वरही है। इसके ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य शूद्र और निषाद ये पांच अंग हैं। संघठित संघके विषयमें ऐसी निष्ठा रखते हुए उसकी आत्मशक्ति अभेद्य ऐक्यसे सुदृढ करनेपर प्रत्येक राष्ट्रमें संघ, उसमें व्यक्तिके मरते रहने परभी, अमर होगा और प्रत्येक व्यक्ति भी संघके लिए आत्मसमर्पणरूप सर्वमेध यज्ञ करके अपना जीवन सार्थक करती हुई अर्थात् स्वतः संघरूप-विश्वात्मरूप-बनती हुई अमरत्व प्राप्त कर सकेगी। मनुष्योंका 'कर्मक्षेत्र' इन तीन मंत्रोंने दर्शाया है। ( वाजसनेयी माध्यंदिन संहितामें ये तीन मंत्र पहिले तथा विद्या अविद्याके बादमें हैं। ) ( सब आत्मोन्नति अपरिग्रहवृत्तिसे होती है। अपरिग्रहका अर्थ है निःस्वार्थभावसे व्यवहार करना। परिग्रहका अर्थ है अपना सुख बढानेके लिये सुख साधनोंको अपने पास इकठ्ठा करना। यही सुवर्णका प्रलोभन है। इसके नीचे सब धर्मनियम दब जाते हैं, इसलिये इस प्रकारका स्वार्थी मनुष्य धर्मको जान नहीं सकता। इस प्रलोभनसे मुक्त होनेका उपाय अगले मंत्रमें कहा है- ( ४६ ) **'हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्य मुखं अपिहितम्'**= सुवर्णके चमकीले बरतनसे सत्यका मुख ढका हुआ है। सोनेके नीचे सत्य छिपा पडा है। यह अनुभव हमें व्यवहारमें भी मिलता है। अपराध करने परभी अधिकारियोंको घूंस देकर उसे छिपाया जा सकता है। घूंस न लेते हुए कर्तव्य-भ्रष्ट न होनेवाले बहुत थोडे हैं। घूंस लुचाई आदिसे सत्यका मुख बंद कर दिया जाता है इसका दैनंदिनीय व्यवहारमें अनुभव हमें मिलता है।

तत्वं पूषन्नपावृणु सत्यधर्माय दृष्टये ॥ १५ ॥

| | |
|---|---|
| ४७ हे पूषन् ! | हे पोषक ! |
| सत्यधर्माय दृष्टये | सत्यका धर्म देखनेके लिए |
| तत् त्वं अपावृणु । | उसे तूं खोल दे । |

(४७) "सत्यधर्माय दृष्टये तत् त्वं अपावृणु" = सत्यधर्मका दर्शन करनेके लिए उस ढक्कनको तू दूर कर। सुवर्णका ढक्कन दूर होनेके बाद सत्यधर्म दीखने लगेगा। व्यवहारमें घूंस खोरी की ओर ध्यान न देनेवाले अधिकारीही स्वकर्ममें दक्ष रहते हुए सत्यकी खोज कर सकनेमें समर्थ होते हैं। इसका कारण यह है कि वे इस सुवर्णपात्रको एक ओर सरका देते हैं। इस मंत्रका यह व्यावहारिक अर्थ हुआ। '**सत्यधर्मका पालन करनेकी इच्छा हो तो सुवर्णका लोभ छोडना चाहिए।**' यह सुवर्ण नियम वैयक्तिक, सामाजिक, राष्ट्रीय, धार्मिक तथा आध्यात्मिक क्षेत्रमेंभी सर्वथा सत्य है। '**राष्ट्रधर्म पालन करना हो तो सुवर्णका लोभ त्यागना चाहिए।**' सुवर्णके लोभसे फूटे हुए मनुष्योंसे कितना नाश होता है यह इतिहास बता रहा है। इस मंत्रका यह व्यावहारिक अर्थ हुआ। इसका वास्तवमें अर्थ ऐसा है- ( ४६-४७ )- परमात्मा '**सत्य स्वरूप है।**' उसपर इस सृष्टिका चमकीला आच्छादन पडा हुआ है। उसको विना दूर किए उस सत्यस्वरूप परमात्माके दर्शन हो नहीं सकते। जिसे उसके दर्शन करने हों उसे इस सृष्टिके मोहसे प्रभावित नहीं होना चाहिए। जिसे अपनी आत्माकी शक्ति वढानी हो उसे प्राकृतिक मोहजालमें फंसना नहीं चाहिए।

[ वाजसनेयी-माध्यंदिन संहितामें इस मंत्रका उत्तरार्ध नहीं है, और इसके स्थानमें '**योऽसावादित्ये०**' यह मंत्र है। इसका अर्थ मंत्र० १६ की टिप्पणीमें देखो। ]

## १० उपासना ।

पूषन्नेकर्षे यम सूर्य प्राजापत्य व्यूह रश्मीन्त्समूह ।
तेजो यत्ते रूपं कल्याणतमं तत्ते पश्यामि ।

| | |
|---|---|
| ४८ पूषन्, एक ऋषे, | हे पोषक ! एक द्रष्टा ! |
| यम, सूर्य | नियामक ! तेजप्रदाता ! |
| प्राजापत्य ! | प्रजापालक ! |
| ४९ रश्मीन् व्यूह, | ( तेरी ) किरणें एकत्र करके, |
| समूह । | एक ओर कर । |
| ५० यत् ते कल्याणतमं | जो तेरा अत्यंत कल्याणकारी |

( ४८ ) परमात्मा ' पूषन् ' = सबका पोषक है । वह ' एक ' है और वह ' ऋषि ' = ज्ञाता, ज्ञानी, सर्वज्ञ और अतीन्द्रियार्थदर्शी है । वही ' यम ' = सबका नियामक, सबको अपने नियमोंमें रखनेवाला, 'सूर्य'= तेज देनेवाला, प्रकाशित करनेवाला, और ' प्राजापत्य ' = जो प्रजाओंका पालन करनेवाला है वह प्रजापति । प्रजापतिसे उत्पन्न होनेवाले प्राजापत्य अर्थात् उसके सामर्थ्य । इन सब सामर्थ्योंसे युक्त वह देव है । इस देवको भक्तियुक्त अन्तःकरणसे इस मंत्रमें पुकारा है । ' हे पोषक, नियामक, तेजस्वी, सामर्थ्यशाली, सर्वज्ञदेव ! मेरी सहायता कर । ( ४९ ) ' रश्मीन् व्यूह समूह ' = किरणोंको इकठ्ठा करके एक ओर कर। हे देव! इस जगत्की इस चकचकाहटके कारण मुझे तेरा रूप दिखता नहीं, जहां देखता हूं वहीं इस प्रकृतिकी चकचकाहट नजर आती है । उससे परे वर्तमान तेरा रूप दिखता नहीं । इसवास्ते ये तेरी किरणें एक ओर कर, और

योऽसावसौ पुरुषः सोऽहमस्मि ॥ १६ ॥

| | |
|---|---|
| तेजोरूपं, | तेजोमय रूप है, |
| तत् ते पश्यामि । | वह तेरा रूप मैं देखता हूं । |
| ५१ यः असौ असौ पुरुषः | जो यह प्राणोंमें पुरुष है |
| सः अहं अस्मि । | वह मैं हूं। |

मुझे तेरा रूप दीखे, उसके लिये तूही मेरे पर दया करके मेरी आंखोंको चका चौंध करनेवाले ये तेरे तेज दूर कर, तूने ऐसा किया कि (५०)'ते कल्याणतमं तेजोरूपं पश्यामि ' = तेरे अत्यन्त कल्याणमय तेजस्वी स्वरूपको मैं देखता हूं । हे देव ! तूं ही कृपा कर और अपना रूप दिखा । तेरी कृपा के विना तेरा मङ्गलमय और कल्याणमय रूप मुझे दीख नहीं सकता । (५१) ' यः असौ असौ पुरुषः ' = जो यह तेरे ( असौ-असुमें ) प्राण शक्तिके आधारसे रहनेवाला और ( पुरुषः = पुरि+वसति ) इस शरीररूपी नगरीमें रहनेवाला, देह धारण कर अभ्युदय और निःश्रेयसकी प्राप्तिकी इच्छा करनेवाला, शरीर धारणकर परम पुरुषार्थ करनेकी इच्छा वाला जो तेरा भक्त है ' सः अहं अस्मि ' = वही मैं हूं । मैं तेरा एकनिष्ठ भक्त हूं, मुझे भक्त मानता हुआ तूं ' अपना ' मान । ( इस मंत्रके पहिले दो भाग वाजसनेयी माध्यंदिन संहितामें नहीं हैं । मंत्रका अन्तिम भाग इस प्रकार है- " योऽसावादित्ये पुरुषः सोऽसावहम् । ओं खं ब्रह्म ॥ १७ ॥ " यह मंत्र भाग वहां १७ वां है और ' हिरण्मयेन० ' इस मंत्रका उत्तरार्ध है । इसका अर्थ- " ( यः असौ ) जो यह ( आदित्ये पुरुषः ) आदित्यमें पुरुष है , ( सः असौ अहम् ) वह यह मैं हूं, ( ओं खं ब्रह्म ) ब्रह्म आकाशकी तरह व्यापक ओंकार द्वारा दिखाया जाता है " ] इस मंत्रमें कहे गए अनुसार भक्तको परमेश्वरकी उपासना करनी चाहिए ।

# ११ आत्म-परीक्षण ।

## वायुरनिलममृतमथेदं भस्मान्तꣳ शरीरम् ।

| | |
|---|---|
| ५२ वायुः अन्-इलं अमृतम् । | प्राण अपार्थिव अमृत है । |
| ५३ अथ इदं शरीरं भस्मान्तम् । | और यह शरीर अन्तमें भस्म होनेवाला है । |
| ५४ क्रतो ! ओं स्मर । | हे कर्मकर्ता पुरुष! सर्व रक्षक आत्मा का ध्यान कर । |

(५२) हे मनुष्य ! यदि तुझे उन्नत होना है तो तू यह लक्ष्यमें रख कि- (वायुः) यह हमारा प्राण (अन्+इलं अ+मृतं) अपार्थिव अमृत रूप प्रचण्ड शक्ति है । (५३) और (इदं शरीरं भस्म+अन्तं) ये शरीर मात्र अंतमें भस्म होनेवाला है । अतः मर जानेवाले शरीरकी अपेक्षा अमर प्राणशक्तिकी विशेष आराधना करनी उचित है । मरनेवाले शरीरमें अमर प्राणशक्ति है और उस प्राणशक्तिके अन्दर तू (असौ पुरुषः= जीव-आत्मा) है । तेरी उन्नतिके लिए ये बाहिरके सर्व साधन हैं । इन साधनोंकी सहायतासे तुझे अपने अमरपनेका अनुभव लेना है । "इन अनित्य साधनोंके योगसे तुझे वह नित्य स्थान प्राप्त करना है ।" इसवास्ते (५४) हे "क्रतो" = कर्म करनेवाले पुरुष ! कर्म करना जिसका स्वभाव है ऐसे हे मनुष्य ! 'ओं स्मर' = (अवति इति ओम्) उस सर्व रक्षक परमात्माका ध्यान कर । उसके गुणोंका चिन्तन कर । उसके कल्याण-मय गुणोंको निदिध्यासनसे अपने आत्मबुद्धिमन में नित्यप्रति बढा । 'कृतं स्मर' = रोज प्रातः सायं तूने जो कोई कर्म किए हुए हों उनका स्मरण कर । ध्यान पूर्वक विचार करके देख कि तूने जो कोई कर्म किए हैं वे आत्माकी उन्नति करनेवाले हैं अथवा अवनति । दिनभर किएहुए कर्मों-

ओ३म् क्रतो स्मर कृतँ स्मर क्रतो स्मर कृतँ स्मर ॥ १७ ॥

| | |
|---|---|
| कृतं स्मर | किए हुए कर्मोंका स्मरण कर। |
| क्रतो ! स्मर | हे कर्म करनेवाले पुरुष! स्मरण कर |
| कृतं स्मर | किए हुए कर्मोंका स्मरण कर। |

का निरीक्षण सायंकालको तथा रातको किए हुए कर्मोंका निरीक्षण सवेरे कर। इस प्रकार अपने आचरणोंकी परीक्षा तू स्वयं कर और अपना तू स्वयं निरीक्षक बन; जिससे कि तेरी कहां भूल है और वहां तुझे वास्तवमें क्या करना चाहिए था यह अपने आप तेरे ध्यानमें आएगा। "हमें अपने आप अपना उद्धार करना चाहिए। जिनसे अपनी अवनति होती हो ऐसे आचरण हमें कभी भी करने नहीं चाहिए।" [ वाजसनेयी माध्यंदिन संहितामें यह मंत्र १५ वां है। और इसके द्वितीयार्धमें "क्लिबे स्मर" ऐसा अधिक पाठ है। 'क्लिब्, क्लिप्, क्लृप्' इनका अर्थ 'समर्थ होना, योग्य होना' ऐसा है। अतः 'क्लिबे स्मर' = अर्थात् 'अपने सामर्थ्यकी वृद्धिके लिए यह स्मरण कर।' अपने आप समर्थ होनेके लिए ऊपर कहे गए अनुसार 'ईश-स्मरण कर और स्वयं कृत कर्मोंका स्मरण कर।' अपने उद्धारके लिए इस श्रेष्ठ मार्गका अवलम्बन कर। ] रोज हम क्या करते हैं इस बातका निरीक्षण करना, यह आत्मपरीक्षण आत्मोन्नति के लिए अत्यंत सहायक है। इसके विना किसी भी प्रकार की उन्नति होनी, संभव नहीं। साधकका शरीर पोषण तक इस परीक्षण के विना नहीं होगा। अतः हमारी आध्यात्मिक उन्नति आत्मपरीक्षणके विना नहीं होगी, इस प्रकार पृथक् कहनेकी आवश्यकता ही नहीं। इस वास्ते यह आत्मनिरीक्षण करना चाहिए ऐसा जो यहां खास करके कहा गया है उसका अभिप्राय यह है कि उसकी ओर साधक कदापि दुर्लक्ष्य न करे।

# १२ प्रार्थना।

अग्ने नय सुपथा राये अस्मान्
विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्।
युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो

| | |
|---|---|
| ५५ अग्ने! अस्मान् सुपथा राये नय। | हे प्रकाशक! हमें उत्तम मार्गसे अभ्युदयको प्राप्त करा। |
| ५६ देव! विश्वानि वयुनानि विद्वान्। | हे देव! तूं सब कर्म जानता है। |
| ५७ अस्मत् जुहुराणं एनः युयोधि। | हमारे पाससे सब कुटिल पाप दूर कर। |

(५५) हे 'अग्ने' = प्रकाश देनेवाले ईश्वर! 'अस्मान् सुपथा राये नय' = हमें अच्छे मार्गसे अभ्युदयको प्राप्त करा। हमारेमें कुमार्गसे जानेकी बुद्धि कभी भी न हो। धन मिले, चाहे न मिले, पर हमारे आचरणका मार्ग शुद्धही हो। हे देव! तू (५६) 'विश्वानि वयुनानि विद्वान्'=हमारे सर्व कर्म जानता है। तुझे पता न चले इस प्रकार छिपकरके भी कर्म करने असंभव हैं। क्यों कि तू सर्व साक्षी, सर्वज्ञ होता हुआ सर्वत्र है। इस कारण हम जो कुछ करते हैं चाहे वह कितनाभी चुपकेसे छिपकर किया गया हो, तो भी वह तुझे उसी समय पता लग जाता है। इतना ही नहीं, मनमें आया हुआ संकल्पभी तुझे मालूम हो जाता है। ऐसी दशामें हम तेरेसे छिपाकर कुछभी नहीं कर सकते। हमारे सब अच्छे बुरे कर्मोंका तुझे पता होनेसे जिस मार्गसे जानेसे हमारा उद्धार हो, उस श्रेष्ठ और शुद्ध

भूयिष्ठां ते नम उक्तिँ विधेम ॥ १८ ॥

| | |
|---|---|
| ५८ ते भूयिष्ठां नम उक्तिं विधेम । | तेरी विशेष नमन पूर्वक स्तुति हम करते हैं । |

मार्गसे तूं हमें ले चल। हमारेमें कुटिलता और पापभाव भरे हुए हैं। वे, (५७) 'जुहुराणं एनः अस्मत् युयोधि' = कुटिलता और पाप, हमारेसे सर्वदाके लिए दूर कर। इन पापोंके साथ युद्ध करके उन्हें दूर करनेके लिये हमें शक्ति दे ! (५८) इस तेरी कृपाके लिए हम तुझे 'नमः विधेम' = नमस्कार करते हैं। तुझे देनेके लिए हमारे पास नमस्कार करनेके सिवाय दूसरा कुछ नहीं है। हे देव ! यह हमारा नमस्कार स्वीकार, और हमारा उद्धार कर।

" ओं । पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते ।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥
ओं । शान्तिः । शान्तिः । शान्तिः ॥



# परमेश्वरका नाम संकीर्तन।



हमारे धार्मिक ग्रन्थोंमें ईश्वरके नामोंका संकीर्तन विशेष रूपसे किया हुआ सर्वत्र मिलता है। वेदोंमें 'अनेक नामोंसे एकही सद्वस्तुके वर्णन किए हुए हैं'। (ऋ. १। १६४। ४६)। उपनिषदोंमें भी यही प्रतिपादित है। इतिहास और पुराणोंमें भी यह संकीर्तन भिन्न रीतिसे आया हुआ है। इस छोटीसी ईशोपनिषद्में भी पुनः पुनः "परमात्म-गुणवर्णन" ही आया है। ऐसा जहां तहां परमात्माके गुणोंका संकीर्तन क्यों किया हुआ है? इस प्रश्नका विचार करना उपयुक्त है। इस संबन्धका मूल सिद्धान्त क्या है, उसे समझे विना इस नाम संकीर्तनका महत्त्व समझमें आना कठिन है, इस लिए इस विषयमें संक्षेपसे दो शब्द यहां कहने हैं।

सबसे पहिले बहुतसी प्रास्ताविक ऊहापोह न करते हुए वैदिक धर्मकी एक मूल भूत बात यहां कहनी चाहिए और वह यह है कि "परमेश्वर सबका पिता है और हम सब उसके पुत्र हैं।" यह कल्पना इस नाम संकीर्तनका मूलआधार है। मैं परमेश्वर का पुत्र हूं और परमेश्वर मेरा पिता है, यह कल्पना मनमें ठस जानेके दूसरे ही क्षणमें दूसरी कल्पना मनमें आती है, और वह यह कि 'पुत्र उन्नत होते होते कभी न कभी अपने पिताके सदृश हो जाएगा,' इस नियमानुसार परमेश्वरके भी पुत्र उन्नत होनेके मार्गमें हैं और वे कभी न कभी परमेश्वरके सदृश 'स्वतंत्र (मुक्त)' होंगे। इस विचार द्वारा आगेका सिद्धान्त हमारे ध्यानमें आ सकेगा—

(१) परमेश्वर सबका परम पिता है।
(२) हम सब उसके अमृत पुत्र हैं,
(३) पिताके गुणधर्म अंशरूपसे जन्मतः पुत्रोंमें होते ही हैं,
(४) पुत्रके गुण धर्म पूर्ण विकसित हुए कि वह अपने पिता के समान होता है,
(५) पुत्रके बढनेकी भी परम सीमा है, और कभी न कभी तो वह उन्नतिकी परम सीमा हर एकको प्राप्त होगी ही।

जिन अर्थोंमें पिता पुत्रके गुणधर्म, पितामें पूर्णत्वको पहुंचे हुए हैं और पुत्रमें अंशरूप से हैं, तो वे समान ही हैं, उन अर्थोंमें जो गुण-बोधक नाम होंगे वे पिता पुत्रके एकसे ही होने चाहिए, इसमें संदेह नहीं। जैसे 'द्रष्टा (देखनेवाला), श्रोता (सुननेवाला)' इत्यादि नाम केवल गुण बोधक होनेसे, वे जैसे पिताके लिए प्रयुक्त हो सकते हैं वैसे ही पुत्र के लिए भी प्रयुक्त हो सकते हैं। यह जो व्यावहारिक अनुभव है वह वैसा ही इस परमार्थमें भी एकदम सत्य है और इसी लिए वेद, उपनिषद् तथा इतर धर्म ग्रथोंमें पर-मेश्वर के जो गुण संकीर्तन किए हुए हैं वे यदि परमेश्वरका पूर्ण तया वर्णन कर रहे हैं तो वे ही कभी न कभी इस जीवात्माके लिए भी लागू होंगे। जैसे परमेश्वर 'ज्ञाता' है यह जैसे आज परमे-श्वरका सत्य वर्णन है तो जब यह जीव 'ज्ञाता' होगा, तब उस काभी यही वर्णन होगा। और इस समय भी थोडी देरके लिए परमेश्वरकी 'विशाल ब्रह्माण्ड व्याप्ति' को तथा जीवकी शरीरमें 'छोटेसे पिण्डमें व्याप्तिको' मनमें यदि न लाया जाए, तो ज्ञातृत्व शक्ति दोनोंमें ही होनेसे जैसे 'ज्ञाता' शब्द पूर्णतया परमेश्वरके लिए लगता है वैसेही वह अंश रूपसे जीवके लिए भी अवश्य ही लागू होता है। इससे पता चलता है कि हमारे धर्म ग्रथोंमें पर-

मेश्वरके नामसंकीर्तनोंमें किए गए गुण वर्णन जीवात्माको उन उन गुणोंके बढानेकी सूचना दे रहे हैं, और इसी लिए वे साधकको अत्यन्त सरल उन्नतिका मार्ग दर्शानेवाले हैं, यह निःसंदेह है।

'तेरा पिता शूर, वीर और धीर था, उसने इतिहासमें ये ये महत्वके कार्य किए' इत्यादि प्रकारके बडोंके वर्णन लडकोंके सुनेपर उनके अन्तःकरणोंमें 'हम भी उनके सदृश बनें' ऐसा भाव उठना एकदम स्वाभाविक है। यह हमारेमें उन्नति करलेनेकी स्फूर्ति-उत्तेजना नामसंकीर्तनसे होती है और वह जिस प्रकारसे वैसी होती रहे उसी प्रकारसे इन नामोंका स्मरण करते रहना चाहिए।

वेदोंमें जिन देवताओंका वर्णन है और उनमें जो परमेश्वरके वर्णन हैं, वे सब उपरोक्त कथनानुसार मनुष्यमें उन्नतिकी स्फूर्ति उत्पन्न करने तथा उसे उन्नतिके मार्गमें लगानेके लिए हैं। जैसे परमात्माका अंश यहांपर जीवरूपसे आया हुआ है वैसेही अग्नि वायु, सूर्य, आदि तेंतीस देवता अंशरूपसे इस जीवात्माके साथ साथ शरीरमें आकर इन्द्रियों और अवयवोंमें बसे हुए हैं। इसलिए चाहे किसीभी देवताका वर्णन हो तोभी वह हमारे शरीरमें स्थित अंशभूतकाभी वह सूक्ष्म रूपसे वर्णन है ही। वन जलानेवाले दावानलका वर्णन छोटीसी चिनगारीकाभी अंशरूपसे है ही। इसी प्रकार यहांभी समझना चाहिए। इससे यह बात ध्यानमें आती है कि हमारे वेदादि धर्म ग्रंथोंमें परमेश्वरका तथा इन देवताओंका वर्णनभी ब्रह्माण्ड व्यापी शक्तिका वर्णन होता हुआ वही पिण्डव्यापक अल्पशक्तिकाभी है, और वह पिण्डमें उन उन अविकसित शक्तियोंको बढाकर पूर्ण करनेके लिए हमें आदेश दे रहा है। इस प्रत्येक वर्णनसे मनुष्यको बोध लेते हुए यथा संभव अपने आचरणमें उसे घटाना है। इस बोधका कैसे पताचले इस बातको बतानेके

लिए आगे कोष्ठोंमें उसको डालकर दर्शाया गया है, जिससे पाठक सुगमतासे जान सकें। मूल वाक्य दर्शानेके लिए ऊपर मंत्राङ्क दिया है। अर्थात् उस उस अङ्कवाले मंत्रका वह मूल वाक्य है।

## परमेश्वरके वर्णनसे मनुष्यके ग्रहण करने योग्य बोध।



| परमात्माके वर्णन । | मनुष्यके ग्रहण करने योग्य बोध । |
|---|---|
| ( शान्ति मंत्र ) | |
| १ अदः पूर्णम् ।<br>( वह ब्रह्म पूर्ण है ) | १ मनुष्य पूर्ण बननेके लिए पुरुषार्थ करे । ( इस जन्ममें कुछ नहीं,तो किसी एक अच्छी बातमें पूर्णत्व संपादन करे । ) |
| २ ओम् ।<br>( वह रक्षक है ) | २ आत्मसंरक्षण की शक्ति शरीरमें लाकर पीडा देनेवाले प्राणियोंसे पीडितोंका संरक्षण करे। |
| ( मंत्र० १ ) | |
| ३ ईशा इदं सर्वं वास्यं ।<br>( ईश्वरसे यह सब वसने योग्य है । ईश्वर ईश होकर सर्वत्र बसा हुआ है ) | ३ अपनी शक्तिपर स्वामित्व संपादन करके जगत्में व्यवहार करे । गुलाम वृत्तिमें रहते हुए अपने दिवस न बिताए । |

( मंत्र० ४ )

| | |
|---|---|
| ४ अन्-एजत् । ( वह कांपता नहीं, वह चंचल नहीं ) | ४ किसीसे डरकर उसके सामने कांपे नहीं अर्थात् कभी किसीसे न डरे, चंचलपना छोड दे । |
| ५ एकम् । ( वह एक, अद्वितीय है । ) | ५ जगत्में अद्वितीय बने, (किसी भी एक विद्यामें तो अवश्य अद्वितीय बने । ) |
| ६ मनसः जवीयः । ( वह मनसे वेगवान् है ) | ६ अपना वेग बढावे, आलस्य दूर करे । |
| ७ देवाः एनत् न आप्नुवन् । ( देव उसे प्राप्त नहीं कर सकते, वह देवोंके चलते हुए भी उनसे अप्राप्य है ) | ७ अपनी साधनायें दूसरे सहसा समझलें ऐसी थोथी न करे । ( अथवा स्वयं दूसरोंका संचालक बने, पर उनसे स्वयं न घेरा जावे ऐसे सुरक्षित स्थान पर रहे । ) |
| ८ पूर्वम् । ( वह सबसे प्रथम, पूर्वसे है ) | ८ सबसे प्रथम स्वयं कार्य आरंभ करे । ( इस काममें यह प्रथम है ऐसा कहावे । ) |
| ९ अर्षत् ( वह ज्ञानी अथवा स्फूर्ति देनेवाला है ) | ९ ज्ञान प्राप्त करे और जनतामें स्फूर्ति बढावे । |
| १० तिष्ठत् । ( वह स्थिर है ) | १० अपना पाया मजबूत करे । अपने स्थानपर स्थिर रहे । ( युद्धमें अपना स्थान न छोडे ) |

| | |
|---|---|
| ११ तत् धावतः अन्यान् अत्येति । ( वह दौडनेवाले दूसरोंके आगे जाता है ) | ११ सब स्पर्धा करनेवाले पीछे रह जावें और स्वयं उनसे आगे निकल जाए ऐसी अपनी तैयारी करे । |
| १२ तस्मिन् मातरिश्वा अपः दधाति । ( इसके आधारसे जीव कर्म धारण करता है ) | १२ अपने आप स्वयं कर्म करे और दूसरोंसे कर्म करावे । |

( मंत्र ५ )

| | |
|---|---|
| १३ तत् एजति तत् न एजति। ( वह दूसरोंको चलाता है, पर स्वयं हिलता नहीं ) | १३ स्वयं अपने स्थान पर स्थिर रहे और दूसरोंको अपनी ओर आकर्षित करके उन्हें सत्कर्मों में प्रवृत्त करावे । |
| १४ तत् दूरे तत् उ अन्तिके। ( वह अज्ञानीके लिए दूर तथा ज्ञानीके लिए समीप है ) | १४ दुर्जनोंसे दूर रहे और सदा सज्जनोंके पास रहे । |
| १५ तत् सर्वस्य अन्तः बाह्यतः च । (वह सबके अन्दर और बाहर है) | १५ अपनी अन्दरकी तथा बाहिरकी अवस्थाओंका निरीक्षण करे । |

मंत्र ६

| | |
|---|---|
| १६ सर्वाणि भूतानि आत्मनि, आत्माच सर्व भूतेषु । ( सब भूत आत्मामें और आत्मा सब भूतोंमें है ) | १६ सबके सुखमें अपना सुख है ऐसा माने और अपनी शक्तिसे सबको सुखी करना अपना कर्तव्य है ऐसा समझे । |

( मंत्र ७ )

| | |
|---|---|
| १७ आत्मा एव सर्वाणि भूतानि । ( आत्माही सर्वभूत है ) | १७ मैं सर्व जनताके लिए हूं ऐसा समझता हुआ व्यवहार करे । |

( मंत्र ८ )

| | |
|---|---|
| १८ सः परि-अगात् । ( वह सर्वत्र गया हुआ है ) | १८ स्वयं अपने सब कार्यक्षेत्रों का निरीक्षण करे । |
| १९ अकायं, अस्नाविरम् । (वह देह रहित, स्नायु रहित है) | १९ शरीरकी स्थूल शक्तिको चलानेवाली आत्मिक शक्ति बढावे । |
| २० अव्रणम् । ( वह व्रणरहित है ) | २० व्रण, घाव आदि न होवें ऐसा आरोग्य प्राप्त करे । |
| २१ शुद्धं, शुक्रम् । ( वह पवित्र और वीर्यवान् है ) | २१ पवित्र और वीर्यवान् बने । |

| | |
|---|---|
| २२ अपापविद्धम् । ( वह पापसे विद्ध हुआ हुआ नहीं है ) | २२ पापसे विद्ध मत हो ! ( पाप मत कर ) |
| २३ कविः । ( वह अतीन्द्रियार्थदर्शी है ) | २३ मनुष्य केवल स्थूलदर्शी न होता हुआ सूक्ष्मशक्तियोंका भी ज्ञान प्राप्त करे । |
| २४ मनीषी । ( वह मनका स्वामी है, विचार शील है ) | २४ हमें मनका संयम करना चाहिए तथा विचार पूर्वक कर्तव्य करने चाहिए । |
| २५ परिभूः । ( वह सर्वसे श्रेष्ठ अथवा विजयी है ) | २५ अपनेको शत्रुके आधीन न करते हुए, विजय प्राप्त जिससे होसके ऐसी अपनी शक्ति बढानी चाहिए । |
| २६ स्वयंभूः । ( वह अपनी शक्तिसे स्थित है) | २६ अपनी शक्तिसे रहे, परावलम्बी न बने । |
| २७ याथातथ्यतः अर्थान् व्यदधात् । ( करने योग्य कार्य वह करता रहता है ) | २७ कर्तव्य जैसे करने चाहिए। वैसे विना भूल चूकके करता रहे ! |

( मंत्र १६ )

| | |
|---|---|
| २८ पूषा । ( वह पोषक है ) | २८ गरीब-असमर्थोंका पालन पोषण करना चाहिए । |

| | |
|---|---|
| २९ एक ऋषिः । ( वह एक, ज्ञानी है ) | २९ विशेष ज्ञान संपादन करे । |
| ३० यमः । ( वह नियामक है ) | ३० हम अपनी शक्तिपर प्रभुत्व प्राप्त करें, नियामक बनें । |
| ३१ सूर्यः । ( वह प्रकाशक है ) | ३१ दूसरोंको प्रकाशका सन्मार्ग दिखावें । |
| ३२ प्राजापत्यः । ( वह पालक शक्तिसे युक्त है ) | ३२ आश्रितों का उत्तम रीतिसे पालन करे । |
| ३३ कल्याणतमं रूपम् । (उसका रूप अत्यंत कल्याणमय है ) | ३३ नित्य प्रसन्न चित्तसे व्यवहार करे |

( मंत्र १८ )

| | |
|---|---|
| ३४ सुपथा रायिं नय(ति) । ( वह उत्तम मार्गसे ऐश्वर्यके पास ले जाता है ) | ३४ स्वतः उत्तम मार्गसे ऐश्वर्य प्राप्त करे और दूसरोंको उत्तम मार्गसे उन्नतिको पहुंचाए । |
| ३५ विश्वानि वयुनानि विद्वान्। ( वह सर्व कर्म जानता है ) | ३५ सब कर्तव्याकर्तव्य कर्मोंका योग्य ज्ञान प्राप्त करे । |
| ३६ जुहुराणं एनः युध्यते । ( वह कुटिलता और पापसे युद्ध करता है ) | ३६ कुटिलता और पापसे ( सत्यका पक्ष लेते हुए) युद्ध करके उनका पराभव करे । |

# सूचना

यहां पर जो ईशोपनिषद्के मंत्रोंसे लेने लायक बोध दिया गया है, वह उस सूचक मंत्रसे उतनाही मिलता है ऐसा किसीकोभी यहां समझना नहीं चाहिए। मंत्रका अर्थ मनमें समझकर उसका थोडा थोडा मनन करनेसे परमेश्वरके गुणोंका ज्ञान धीरे धीरे स्वयं होने लगेगा। परमेश्वर इस विश्वव्यापक संसारमें जैसे प्रचण्ड कार्य अतुल स्व शक्तिसे कर रहा है वैसे थोडेसे कार्य हमें हमारे छोटेसे क्षेत्रमें करते हुए अपने पिताके समान बननेका प्रयत्न करना चाहिए।

येही कर्म मनुष्यको जन्मसे मृत्युपर्यन्त करने हैं और इसी कर्म मार्गसे अपनी उन्नति साधनी है। परमेश्वरके गुणोंका शांत चित्तसे जितना अधिक मनन होगा, उतना अधिक स्वकर्तव्योंका स्फुरण साधकको होगा; और इस मार्गसे जाते जाते साधकका स्वभावभी वैसा बन जाएगा। और ज्यों ही साधकका स्वभाव वैसा बनगया अर्थात् वह स्वाभाविकतया अकृत्रिमतासे वैसे कर्म करने लग गया कि वह साध्यके समीप समीप पहुंचने लगा ऐसा माननेमें कोई दोष नहीं है। 'परमेश्वरके नाम तराते हैं' यह कैसे, यह इस विवेचनसे समझा जा सकता है। वेदमंत्रोंमें ईश वर्णनका यह ऐसा उपयोग साधकके लिए है। इस प्रकार वेदमंत्रोंका अर्थ ज्ञान पूर्वक विचार करके बोध प्राप्त करनेसे 'वेदका एकाध सूक्त अथवा एक मंत्र या आधा मंत्र किंवा परमेश्वरका एक नामही मनुष्यको परम उत्कर्षके लिए पर्याप्त है,' ऐसा जो समझा जाता है। वह कितना यथार्थ है, यह पाठकोंके ध्यानमें आएगा। अब हम ईशोपनिषद्का थोडीसी भिन्न रीतिसे मनन करते हैं-

# ईशोपनिषद्में वर्णित मनुष्यकी उन्नतिका मार्ग ।

## (१) मनुष्यका साध्य ।

मनुष्यका साध्य 'तीन शांति' स्थापना करना और उन तीन शान्तियोंका अनुभव लेना है। (१) वैयक्तिक शान्ति—शरीर, इन्द्रियां, मन, बुद्धि और आत्मामें किसीभी प्रकारकी अशान्ति न रहे और यहां पूर्ण शान्ति स्थिर रहे, उसेही "आध्यात्मिक शांति" कहते हैं। योगादि साधन इसी अनुभवके लिएही हैं। (२)सामाजिक शान्ति—समाजमें विभिन्न मनोवृत्तिवाले लोगोंमें शान्ति स्थापनी, यह दूसरा साध्य मनुष्यको साधना होता है। सर्व प्राणियोंके विषयमें प्रेम और दया भावको तथा विचार और आचारको बढानेसेभी यह शान्ति स्थापित हो सकती है। इसेही आधिभौतिक शान्ति कहते हैं। (३) जागतिक शांति-सब चलाचल जगत्में शान्ति और समताका स्थापन करना यह अन्तिम साध्य है। इसे 'आधिदैविक शान्ति' कहते हैं। प्रत्येक मनुष्यको ये त्रिविध साध्य साधने हैं। इन कर्तव्योंका स्मरण प्रत्येकको करानेके लिए "शान्तिः शान्तिः शान्तिः" इस प्रकार तीनवार उच्चारण किया जाता है। (देखो शान्ति मंत्र)

## (२) साधन ।

उपरोक्त तीन साध्योंको साधनेके लिए 'ज्ञान और कर्म' ये दो साधन हैं। इन साधनोंको प्रयोगमें लानेके लिए प्रत्येक मनुष्यके शरीरमें ज्ञानेन्द्रियों और कर्मेन्द्रियोंको स्थापित किया गया है। ज्ञानेन्द्रियोंसे ज्ञान प्राप्त किया जाता है और कर्मेन्द्रियोंसे कर्म किए जाते हैं।

ज्ञानेन्द्रियोंके लिए 'ज्ञान-क्षेत्र' और कर्मेन्द्रियोंके लिए 'कर्म-क्षेत्र' है। जगत्में जानने योग्य वस्तुका यथार्थ ज्ञान प्राप्त करना ज्ञानक्षेत्रकी व्याप्तिके अन्तर्गत है। पुरुष और प्रकृति, ईश्वर और सृष्टि, आत्मा और अनात्मा, ये दोही प्रकारके पदार्थ संसारमें हैं। अतः इन दोनोंका यथार्थ ज्ञान प्राप्त कर लेना यह ज्ञान-क्षेत्रका साध्य है। पञ्च ज्ञानेन्द्रियोंसे तथा मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार इस अन्तःकरण चतुष्टयसे यह ज्ञान प्राप्त करना है। 'ईशा वास्यं इदं' (मं०१) 'ईश व्याप्त करता है इस सृष्टिको' ऐसा जो प्रथम मंत्र में कहा है, उससे हमारा ज्ञान क्षेत्र व्यक्त हो रहा है। 'ईश' शब्दसे 'आत्मा या परमात्मा' और 'इदं' शब्दसे 'सृष्टि, जगत्, अथवा संसार' इनका बोध होता है। मनुष्यको जो ज्ञान प्राप्त करना है वह इसी सम्बन्धमें है। अभ्युदय और निःश्रेयस प्राप्त करनेकी इच्छा हो तो इन दोनों प्रकारके ज्ञानोंको प्राप्त करलेना जरूरी है। सृष्टि विज्ञानसे 'अभ्युदय' और आत्मज्ञानसे 'निःश्रेयस' प्राप्त हो सकता है। और इन दोनोंको साध लिया कि मनुष्य कृतार्थ हुआ ऐसा माननेमें किसीभी प्रकारकी आपत्ति नहीं दीखती। मनुष्य इनमेंसे कोईसा एक सुगमतासे साध सकता है। विशेषतः ऐहिक उन्नति प्रत्यक्ष होनेसे उसे प्रत्येक प्राप्त करनेकी कोशिश करता है। ईशोपनिषद्में 'ज्ञानक्षेत्र' सबन्धी तीन (९-११) मंत्रोंने दोनों विद्यायें प्राप्त करके ऐहिक और पारमार्थिक उन्नति विना विरोधके किस प्रकार साधनी चाहिए, यह उत्तमतया दिखाया है।

## (२) कर्म-मार्ग।

ज्ञान प्राप्त कर लेनेके बाद वह ज्ञान कर्म द्वारा प्रकट होना चाहिए। इसके विना ज्ञानका उचित उपयोग होना संभव नहीं।

' खाना अर्थात् पेट भरना, ' ऐसा ज्ञान होनेपर खानेके कर्म करने ही पडते हैं। ठीक ऐसा यहां परभी समझना चाहिए। परमेश्वर पूर्ण और सर्वज्ञ होनेसे इस जगत्में उसके श्रेष्ठ कर्म सर्वत्र जारी हैं। उसी प्रकार मनुष्यको जितना जितना ज्ञान प्राप्त होता जाएगा, उतना उतना उसका कर्मक्षेत्र बढता जाएगा, यह सुस्पष्ट ही है। दोनोंके सम्बन्धसे कर्म उत्पन्न होते हैं। इस जगत्में ' जगत्यां जगत् ' ( मं० १ ) जगतीके आधारसे जगत् है, अर्थात् संघके आधारसे व्यक्ति है, अथवा समष्टिके आधारसे व्यष्टि है। अतः इस सम्बन्धके होनेके कारण व्यक्तिको समाजके लिए कर्म करनेही चाहिए। इसके सिवाय गत्यन्तर नहीं। व्यक्तिमेंभी आत्मा और शरीरका सम्बन्ध होनेसे शरीरको आत्माके लिए और आत्माको शरीरके लिए कुछ एक कर्म करने आवश्यक हैं। परमात्मा सर्व जगत्में होनेसे वह सर्व जगत्को यथायोग्य गति देनेके पवित्र कर्म सर्वदा कर रहा है ही। अतः मनुष्यकोभी उसके लिए अपने कर्तव्य कर्म करने अत्यावश्यक हैं। इस प्रकार दोनोंका जहां संबन्ध पडता है वहां एकका दूसरेसे जो सम्बन्ध बनता है, उस संबन्धसे परस्परके कुछ विशेष कर्तव्य उत्पन्न होते हैं। इन्हें करनेपर उन्नति और न करनेपर अवनति होती है। सारांश रूपसे मनुष्यके कर्मक्षेत्रका यह स्वरूप है।

## ( ४ ) आध्यात्मिक कार्यक्षेत्र ।

मनुष्यका प्रथम कर्तव्य अपने शरीरमें सम विकास करना है। शरीरमें स्थूल और सूक्ष्म, इस प्रकारकी अनेक शक्तियां हैं। स्थूल शक्ति अधिक बढानेसे सूक्ष्म शक्तियोंकी प्रगति रुक जाती है और सूक्ष्म शक्तियोंके बढानेका प्रयत्न किया तो स्थूल शक्तियां क्षीण होती हैं। इस लिए इन दोनों शक्तियोंका समविकास करना मनु-

ष्यका प्रथम कर्तव्य है । मनुष्यके अंदरकी स्थूल और सूक्ष्म शक्तियोंका नामही "अध्यात्म शक्ति" है ऐसा कहते हैं और इन शक्तियोंका विकास करनाही 'आध्यात्मिक शक्ति-विकास' ऐसा कहा जाता है । 'वाक्...प्राणः...चक्षुः...श्रोत्रं... इत्यध्यात्मम् । (छां० उ० ३।१८।२)' वाणी, प्राण, नेत्र, श्रोत्र, इत्यादि शक्तियां आध्यात्मिक शक्तियां हैं। इनका विकास आध्यात्मिक शक्तिका विकास है। स्थूल शक्तियां वढकर सूक्ष्म शक्तियोंकी सहायक बनें और सूक्ष्म शक्तियां बढकर स्थूल शक्तियोंकी योग्य मददगार बनें, इसका नाम है समविकास । 'आध्यात्मिक कार्यक्षेत्र' का मतलब वैयक्तिक शक्तियोंके बढानेका कार्यक्षेत्र है ।

## (५) आधिभौतिक कार्यक्षेत्र ।

व्यक्तिकी यह शक्ति जैसे जैसे बढती जाएगी, त्यों त्यों उसके बाह्य कार्यक्षेत्र विस्तृत होते जाएंगे। उसके क्रमशः कुटुम्ब, परिवार, संघ, जाति, राष्ट्र, मानवजनता, प्राणी समष्टि इत्यादि कार्यक्षेत्र एकसे एक उसकी अन्तःशक्तिके विकासानुसार विस्तृत होते जाएंगे । मनुष्य व्यक्ति यदि सम्पूर्ण समष्टिके आधारसे स्थित है तो व्यक्तिकी शक्तिका उतना पूर्ण विकास होनेसे पूर्व वह समष्टिके कार्यके लिए योग्य नहीं हो सकती। अतः जितनी शक्ति बढाई जाएगी और तदनुसार कार्यक्षेत्रकी मर्यादामें अपने कर्तव्यका भाग मनुष्यने किया कि वे उसके कर्तव्य कर्म उसकी उन्नतिमें सहायक होते हैं। यह मनुष्यका "आधिभौतिक कर्तव्य क्षेत्र" है। भूत अर्थात् प्राणी । इन प्राणियोंके संबन्धमें जो कर्तव्य हैं वे आधिभौतिक कर्तव्य हैं । अपने आध्यात्मिक कर्तव्य करते हुए अपनी वैयक्तिक उन्नति जिस प्रकार मनुष्य कर सकता है, उसी प्रकार उससे जनताके अर्थात् संघके हित साधनेके पवित्र कार्य योग्य रीतिसे होने संभव हैं, यह इससे विशद होता है, इस ओर पाठक उचित ध्यान दें ।

## ( ६ ) आधिदैविक कार्यक्षेत्र ।

इससे अगला कार्य विश्वके सम्बन्धमें जो कुछ मनुष्यके करने लायक है वह है। इस जगत्में जो कोई विश्वशक्ति है, उस शक्तिसे व्यक्ति और संघकी सहायता करवालेना, अग्नि, जल, वायु, विद्युत् इत्यादि सर्व दैवी प्रचण्ड शक्तियां हैं उन्हें अनुकूल करके उनसे जनता और व्यक्तिके हितके कार्य करालेना, इसे 'आधिदैविक कार्यक्षेत्र' कहते हैं ।

## (७) यज्ञ और अयज्ञ ।

मनुष्यको इन त्रिविध कार्यक्षेत्रोंमें अनेक कर्तव्य करने हैं। और उनद्वारा वैयक्तिक तथा सामुदायिक सुख और शान्ति प्राप्त करने हैं। यह मनुष्यके कार्यक्षेत्रकी व्याप्ति है। वैयक्तिक और सामुदायिक कर्तव्य करते हुए व्यक्तिके हितके लिए समाजके हितका अर्थात् व्यष्टिके हितके लिए समष्टिके हितका नाश होना नहीं चाहिए। इस ओर विशेष लक्ष्य देना चाहिए। व्यक्तिको समष्टिके लिए आत्मसमर्पण करना यह 'यज्ञ' और व्यक्तिका स्वतःके लिए समष्टिके हितका नाश करना यह 'अयज्ञ' है। यज्ञसे मनुष्यकी उन्नति और अयज्ञसे अवनति होती है। ऊपर जो 'जगत्यां जगत्' (मं०१)= समष्टिके आधारसे व्यक्ति है, ऐसा कहा है उसका उद्देश यही है। जिस आधारसे व्यक्ति स्थित है, उस आधारको अपने सुखकेलिए उसी व्यक्तिको सर्वदाके लिए नष्ट नहीं कर देना चाहिए, क्यों कि उस आधारका नाश हुआ तो फिर वह व्यक्ति कहां रहेगी? अतः अपने आधारको अपने आप नष्ट करनेका मतलब अपने आप अपना नाश करना है। अयज्ञसे जो नाश होता है वह इस प्रकार है।

## (८) कर्म, अकर्म और विकर्म ।

व्यक्ति और संघके कर्तव्योंका कार्यक्रम परस्पर अविरोध होते हुए किस प्रकार होना चाहिए, इसका स्पष्टीकरण ' कर्मक्षेत्र ' के तीन मंत्रोंमें किया है । उसके अनुसार प्रत्येकको अपने कर्तव्य करने चाहिए। केवल अस्तित्वके लिए ही जो कर्तव्य करने हैं उनका नाम ' अकर्म ' है । क्यों कि उनका परिणाम व्यक्ति तक सीमित है। ['अकर्म' शब्दका निष्काम कर्म ऐसा दूसरा अर्थ भी है।] जो कर्तव्य व्यक्ति और समाजके हित करने वाले हैं और जो परोपकार बुद्धिसे किए हुए हैं, उनका नाम ' कर्म ' है । इसेही ' यज्ञ ' कहते हैं । यज्ञ वाचक सब शब्द इसी कर्मके पर्याय शब्द हैं और व्यक्ति तथा समाजका घात करनेवाले जो कर्म हैं, उन्हें ' विकर्म ' अर्थात् विरुद्ध कर्म या जो नहीं करने चाहिए ऐसे कर्म, कहते हैं। अकर्म तथा कर्म, ये दोनों अविरोध पूर्वक करनेही चाहिए। केवल विकर्म न करने चाहिए। कर्म क्षेत्रोंमें यह कर्मकी व्याप्ति इतनी व्यापक है, और ' अकर्म-कर्म-विकर्म' किसीको भी समझना इतना कठिन है कि कभी कभी विद्वान् लोक भी चक्कर खा जाते हैं, अतः ' कर्मकी गति गहन है ' ( भ० गी० ४।१७ ) ऐसा कहा गया है । तथापि ज्ञान द्वारा अपने कर्तव्य कर्म पहिचान कर उन्हें योग्य रीतिसे करना यह मनुष्यकी उन्नतिके लिए अत्यन्त आवश्यक है। इसी लिए ' कुर्वन्नेवेह कर्माणि ' ( मं० २ )= ' कर्म करने चाहिए,' ऐसा उपदेश किया गया है । इस मंत्रमें कर्म करने चाहिए ऐसा जो कहा है, वे कर्म कौनसे यह ऊपर दिखाया गया है । व्यक्ति और संघकी उन्नति करने वाले जो यज्ञरूप कर्म हैं, वे ही करने चाहिए और इन कर्मोंको करते हुए ' जिजीविषेच्छतं समाः ' । ( मं० २ )= ' सौ वर्ष जीए ' । यह उपदेश मनन करने लायक है।

' न कर्म लिप्यते नरे '। ( मं० २ ) = कर्मोंका लेप मनुष्यको नहीं लगता ' ऐसा जो कहा है, वे ये ही यज्ञरूप कर्म हैं। ये मनुष्यको पवित्र करते हैं, उच्च पदको प्राप्त कराते हैं और पूज्य बनाते हैं।

इस प्रकार ' ज्ञान और कर्म ' इन दो साधनोंका साधकको कैसे उपदेश करना चाहिए और उन द्वारा आत्मोद्धार कैसे कर लेना चाहिए यह यहां दिखाया गया है। ये दो, एकहीकी दाईं और बाईं बाजू हैं, अथवा एकही उन्नतिके रथके ये दोनों पहिये हैं। इनके द्वारा उन्नतिके मार्गपर समीपतया आक्रमण होता गया कि मनुष्यका विकास होकर, उसे अंतमें जो पद प्राप्त करना है वहां वह पहुंच जाता है।

## ( ९ ) अमरत्व प्राप्तिका मार्ग।

' कर्मक्षेत्र ' का वर्णन करने वाले जो ( १२-१४ ) मंत्र हैं उनमें " वैयक्तिक कर्मों द्वारा अपना विनाश दूर करके, संघनिष्ठा द्वारा समुदायके लिए कर्म करते हुए अमृतत्वको प्राप्त करे" ( मं०१४ ) ऐसा कहा हुआ है। इसका थोडासा यहां मनन करना चाहिए। संघनिष्ठाका क्या अर्थ है और उससे अमरत्व कैसे प्राप्त होता है, यह यहां विचार करने योग्य प्रश्न है। संघनिष्ठ पुरुष यदि वास्तवमें अमर होता है तो क्या चोर डाकु कहीं किसीसे कम संघनिष्ठ नहीं हैं? ऐसी अवस्थामें यहां ' संघनिष्ठा ' शब्दसे क्या दिखाया गया है इसका विशेष विचार करना चाहिए। इन ( १२-१४ ) मंत्रोंके अर्थमें " संघभाव और असंघभाव " ऐसा शब्द प्रयोग किया गया है। यहां ' भाव ' शब्दका अभिप्राय भक्ति ऐसा समझना चाहिए।

भाव अथवा भक्ति केवल ईश्वर परही रखनी चाहिए। ईश्वर हमारा पूज्य पिता है और उसके हम 'अमृत पुत्र' हैं। अथर्व वेदमें "अनुव्रतः पितुः पुत्रः" (अथर्व० ३।३०।२) 'पिताके कार्य आगे चलानेवाला पुत्र होवे' ऐसा कहा है। इस नियमानुसार हम सब यदि परमेश्वरके पुत्र हैं, तो उसके चलाए हुए कार्योंको आगे चलाना या उसके कार्योंका भाग हमें अपने ऊपर लेकर उसे योग्य रीतिसे पूर्ण करना यह हमारा कर्तव्य ठहरता है।

ईश्वरके कौनसे कार्य जगत्में चले हुए हैं? ईश्वरके तीन प्रकारके कार्य यहां प्रचलित हैं। 'सज्जनोंका संरक्षण, दुष्टोंका दमन और धर्मका संस्थापन।' (भ० गी० ४।८) ये तीन प्रकारके कार्य परमेश्वर कर रहा है ऐसा सब आर्यशास्त्र कह रहे हैं। येही कार्य हमने किए, या इन कार्योंमें भाग लिया तो हम परमेश्वरके कार्य आगे चला रहे हैं ऐसा होगा। यही उसकी भक्ति या सेवा है। परमेश्वकी भक्ति अथवा सेवा करनी चाहिए ऐसा जो माना जाता है, वह सेवा यही है। 'भक्ति, भजन,' इन शब्दोंका अर्थ 'सेवा और सेवन' यही है। (भज्-सेवायां। भज् धातुका अर्थ सेवा करना है) पिताकी सेवा पुत्रको करनी चाहिए का अर्थही यह है कि पिताद्वारा चलाए गए कार्योंमें अपना भाग बटाना चाहिए। सेवक यही कार्य मालिकके लिए करता है। ईश्वरके सेवकको भी यही कार्य परमेश्वरार्पण बुद्धिसे नित्य करने चाहिए।

'सज्जनोंका परिपालन, दुर्जनोंका शासन और मानवधर्मकी स्थापना' ये ईश्वरके कार्य हमें करने चाहिए, यही भक्ति है। और इन कामोंका करना यह सच्चा 'भक्ति मार्ग' है। अपनी शक्तिके जोरपर अनेक प्रकारके दुःख दुर्जन अशक्तोंको देते हैं। उन दुःखोंसे अशक्तोंका संरक्षण करके उन्हें सुखी करना यह 'जनतामें जनार्दनकी उपासना' करना है। विद्यासे, शक्तिसे, अधिकार

से वा धनसे सम्पन्नोंकी सेवा करनेकी जरूरत नहीं है, क्यों कि उनके गुणोंसे उनकी सेवा करने वाले उन्हें चाहिए इतने मिल सकते हैं। परन्तु जो विद्वान् नहीं है, बलाढ्य नहीं है, अधिकारी नहीं है, या धनवान् नहीं है, उसे कोई सहायक नहीं मिलता। अतः ऐसे दीन जनकी सेवा करना, उसकी स्थिति सुधारना, उसकी उन्नतिके लिए अपने आपको समर्पित कर देना, यह 'ईश्वरकी सेवा' है। दीनोंकी दया यह संतोंका मूल धन है, (तुकाराम)। इसी मूल धनसे यह भक्तिका व्यापार करना है। जो संघभावना, संघनिष्ठा या संघोपासना अथवा संभूतिकी उपासना इस ईशोपनिषद्में कही है वह यही है। ईश्वर 'दीनोद्धारक' है। इसी दीन जनोद्धारणके कार्यका करना जन संघकी उपासना है। 'गुरुकी सेवा करनी चाहिए' अर्थात् गुरुको किसीभी बातकी कमी पडने नहीं देनी चाहिए। इसी प्रकार दीनोंकी सेवा करनी चाहिए अर्थात् उनका दीनपना हटाकर, उन्हें अदीन बनाकर उनके उद्धारार्थ जो कुछ करना आवश्यक हो वह करना चाहिए।

यही दीनोद्धारका काम परमेश्वरकी भक्ति है। दुःखितोंके दुःख देखकर अन्तःकरण खिन्न होना चाहिए यह इसीलिए ही है। इस विषयमें अथर्व वेदका मंत्र देखिए—

ये बध्यमानमनु दीध्याना अन्वैक्षन्त मनसा चक्षुषा च।
अग्निष्टानग्रे प्रमुमोक्तु देवो विश्वकर्मा प्रजया संरराणः॥
अथर्व० २।३४।३॥

" जो तेजस्वी लोक बद्ध मनुष्यको अपने मन और चक्षुसे अनुकम्पापूर्ण दृष्टिसे देखते है, उन्हेंही प्रजाजनके साथ रमण करने वाला विश्वकर्ता तेजस्वी देव प्रथमतः विशेष रीतिसे मुक्त करता है।

इस मंत्रमेंभी यही कहा है कि दीन, दुःखी, बद्ध और परतंत्र लोकोंपर जो लोक दया करते हैं, उनकी दीनता दूर करनेके लिए

अविश्रांत परिश्रम करते हैं, उन्हेंही सबसे प्रथम ( प्रमुमोक्तु ) वह मुक्त करता है, क्यों कि विश्व निर्माता देव ( प्रजया संरराणः ) जनतामें रहता हुआ उसके आनन्दसे आनन्दित होनेवाला है। इसीलिए वह जनताको दुष्टोंसे दुःखी देखकर खिन्न होता है और उन दुष्टोंके दलनके लिए प्रेरणा करता है। 'संघभक्ति' क्या है, वे कैसे करनी चाहिए, और उसे करनेसे ( अमृतत्वं ) अमरपना कैसे प्राप्त होता है, यह इस विवेचनसे ध्यानमें आया होगा।

वेद प्रतिपादित 'भक्तिमार्ग' यह है। जिस मनुष्यकी जितनी योग्यता होगी, उतने अधिकारक्षेत्रमें वह कार्य कर सकेगा। एकाध वैद्य निर्धन रोगीका योग्य औषधोपचार करके अच्छा करके मैने ईश्वर सेवा की ऐसा समझ सकता है। दूसरा कोई तृषितको थोडा जल देकर वैसीही ईश्वर सेवा कर सकता है। कोई वीर परतंत्र देशको पीडित करने वाले शत्रुको दूर करके जनताको स्वतंत्र करके परमेश्वरकी सेवा की ऐसा समझ सकता है।

'स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः'। (भ०गी०१८।४६)

स्वकर्मोंसे ईश्वरकी उपासना करके सिद्धि प्राप्त करने का यह मार्ग है। ये कर्तव्य क्षेत्र विविध हैं और कर्ताकी पुरुषार्थ शक्तिके अनुसार उसके कर्तव्य भी अनेक हैं, परन्तु उन सबका तत्त्व 'जनतामें जनार्दनकी सेवा' यही एक है। यही 'भक्तिमार्ग' है और पूर्वोक्त 'ज्ञानमार्ग और कर्ममार्ग' ये दोनों मार्ग इसके अन्तर्हित होते हैं। इस मार्गसे जानेवाला भक्तही सरल और जल्दी मुक्त होता है, यह उपरोक्त अथर्व वचनसे स्पष्ट प्रतिपादित है।

आजकल प्रचलित भक्तिमार्गमें इस जनसंघोपासनासे ईश्वर भक्ति होती है ऐसा कोईभी नहीं मानता, और केवल "नाम-स्मरण" ही तारक है ऐसा माना जाता है। वह यद्यपि अन्तःशुद्धि मात्रके लिए ठीक होगा तथापि ईश्वरकी बहिरंग उपासना वे नहीं

करते अतः उनके कार्य आधे होते हैं। (तत् उ अन्तः बाह्यतः च। मं० ५) ईश्वर अन्दर है और बाहिरभी है, नाम स्मरणसे यदि उसकी अन्तःकरणमें पूजा हुई तो उस 'नाम' से दिखाए गए कर्तव्य बहिस्थ जनतामें जनार्दनके लिए उसे करनेही चाहिए। और तभी कर्तव्योंकी आन्तरिक और बाह्य पूर्णता होनी संभव है। एक अन्तर्यामीके कर्तव्य किए तो आधा कार्य हुआ। दूसरे बहिस्थके कर्तव्य होनेतक कार्य पूर्णही न होनेसे चाहे कुछभी हो, उन बाह्य कर्तव्योंके न कर लेनेतक वह मनुष्य मुक्त होनेवाला नहीं।

अब यहां एकही प्रश्नका विचार करना है और वह यह कि 'जन संघ भक्ति' अथवा संभूतिकी भक्ति या पृथिवीपर संपूर्ण जनताकी सेवा एक मनुष्यसे कैसे हो सकती है? वस्तुतः 'संभूति' में सर्व प्राणियोंकी समष्टिकी कल्पना है। किसीभी एक मनुष्यके लिए सब मनुष्योंतक अपनी सेवा पहुंचाना संभव नहीं। इस लिए अपना दया भाव और प्रेमभाव जितना संभव हो, उतना विस्तृत करनेसे, उससे जितनी जन संघ सेवा होगी, उतनी वह जनार्दनके अर्पण होगी और उतनी उसकी उन्नतिमें सहायक होगी। यच्च यावत् प्राणियों तक उसकी सेवा पहुंचनी कोई जरूरी नहीं है। केवल उसकी संघ भक्तिसे अधर्म बढना नहीं चाहिए। इतनी सावधानी उसे रखनी चाहिए। इतना करनेपर सब सिद्धी है।

राक्षसभी संघोपासक थे, परन्तु वे अपने संघबलसे दूसरोंका नाश करके अपने भोगको बढानेका प्रयत्न करनेके कारण उनके प्रयत्न जनताके दुःख बढानेके कारणीभूत होते थे। इसलिए ऐसे प्रयत्नोंसे अधोगति होती है। 'दुष्ट सब दूर हों, अथवा दुष्टोंकी वृत्ति बदल जाए, सज्जनोंका संरक्षण हो और धर्मका उत्कर्ष हो'। इस दिशामें जो संघकी भक्ति होती है वही उद्धारक है। इसमें दूसरोंके रक्तसे सने हुए भोग हमें मिले ऐसा उद्देश नहीं है, अपितु

सर्वत्र शांति प्रसरे, मानव धर्मका उत्कर्ष हो और सब लोक सुखी हों, इस दृष्टिसे प्रयत्न करना है। इसी कर्तव्यकी दिशा इस उपनिषद्ने संभूति प्रकरणद्वारा दर्शायी है। अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह, शुद्धता, संतोष, तप, स्वाध्याय, और ईश्वरभक्ति, यह जो शुद्ध सनातन धर्म है, उसका प्रारंभ अहिंसासे अर्थात् भूतदयासे होकर अंत 'सर्वस्व समर्पण' में होता है। इससे राक्षसी स्वार्थको इस धर्ममें जराभी स्थान नहीं है यह जरा समझने लायक बात है।

## सत्यनिष्ठा।

जगत्में शान्तिकी स्थापना करना यह मनुष्यका साध्य है। और इस साध्यको साधनेके लिए ज्ञान, कर्म और भक्ति ये तीन साधन हैं। इन तीनों साधनोंका दुरुपयोग न हो इसलिए 'सत्य' की कसौटी मनुष्यको सदा अपने पास रखनी चाहिए ऐसा पंद्रहवें मंत्रने सूचित किया है। 'सुवर्णका मोह छोड, एकदम सत्य दिखेगा'। और सत्य पकडतेही तेरा पोषण होगा इत्यादि भावार्थ इस मंत्रमें हैं। 'लोभ छोडना चाहिए ऐसा कहनेके कारण संघभक्तिमेंसे सब राक्षसी स्वार्थसे उत्पन्न होनेवाले अनर्थ दूर होगए हैं, ऐसा समझनेमें कोई रुकावट प्रतीत नहीं होती।

ऐसी इस निर्लोभ सत्यनिष्ठासे पवित्र हुए हुए ज्ञान, कर्म और भक्तिसे सर्वत्र शांति स्थापित करना मनुष्यका परम कर्तव्य है।

## सिंहावलोकन।

'हमने जो कुछ किया उसका क्या परिणाम हुआ, वह हमारे उद्धारके लिए सहायक हुआ है वा नहीं, कौनसे प्रतिबन्ध आए हैं, इसका सिंहावलोकन करते हुए उपरोक्त मार्गका अनुसरण करना चाहिए' ऐसा पुनः १७ वें मंत्रमें बताया है। 'कृतं स्मर' =

'हमने क्या किया है वह देखो और फिर आगे जो कुछ करना है वह करो'। यह उपदेश सबकोही सदा कर्तव्य करते हुए ध्यान-में रखनेसे लाभदायक है।

इस प्रकार ईशोपनिषद्‌के मुख्य उपदेशोंका मनन पूरा हुआ। इसका इस रीतिसे अधिक विचार करके साधक अपनी उन्नति करते रहें। शेष उपदेश यद्यपि विशेष बोधप्रद हैं पर वह सुगम-तासे समझने योग्य होनेसे उसका यहां अधिक स्पष्टीकरण नहीं किया हैं।

## वेदका आदेश।

कितने लोक ऐसा समझते हैं कि वेदके मंत्रभागोंमें 'आज्ञा' (विधि) नहीं है। 'मनुष्य! तू अमूक कर और अमूक मत कर' ऐसी स्पष्ट आज्ञा नहीं है, ऐसा जो समझते हैं, उसका अर्थ इतना ही है कि सब संहिताओंमें सभी आज्ञार्थक वाक्य नहीं हैं। परन्तु वेदोंमें पुष्कल आज्ञायें हैं –

(१) मा गृधः = लोभ मत कर।

(२) त्यक्तेन भुञ्जीथाः = दानसे भोग कर।

(३) कृतं स्मर = किए हुए कृत्योंका स्मरण कर।

इत्यादि आज्ञा इस ईशोपनिषद्‌में (अर्थात् यजुः अ० ४०मेंही) हैं। उन्हें देखने पर वेदमें आज्ञायें नहीं है ऐसा किसीकोभी सम-झना नहीं चाहिए। परन्तु जो लोक, आज्ञायें नहीं हैं ऐसा मानते हैं, उसका अर्थ यह है कि–उन्हें चाहिए उतनी आज्ञायें वेदमें नहीं हैं। 'आज्ञा होनेपर ही काम करना, नहीं तो नहीं' यह वृत्ति गुलाम (दास) मनुष्यों की है।

स्वतंत्र मनुष्य आन्तरिक स्फूर्तिसे काम करता है। लोकोंको गुलाम बनानेकी वेदकी इच्छा नहीं है, अतः वह किसीको बहुतसी आज्ञा नहीं करता; परन्तु वह ऐसी शब्द योजना करके वर्णन

करता है कि उससे मनुष्यके अन्तःकरणमें स्वयं स्फूर्ति होवे और वह अपनी अन्तःस्फूर्तिसे स्वतंत्रतासे अपने कर्तव्य करे तथा अपनी उन्नति करले ।

इससे पाठकोंको पता चलेगा कि वेदमंत्रमें आज्ञार्थक प्रयोग बहुतसे नहीं हैं, यह उलटी वैदिक धर्मके महत्वको बढानेवाली बात है । 'इन्द्र अपने बलसे शत्रुका नाश करता है' ऐसा कहते ही, 'हमें अपना बल बढाकर शत्रुका नाश करना चाहिए' ऐसी स्फूर्ति मनमें उत्पन्न होती है । इसी प्रकार वेदोंमें जिस देवताकी स्तुति है वह उपासकके अन्तःकरणमें वैसी स्फूर्ति उत्पन्न करनेके लिए ही है । अतः वह आज्ञा नभी हुई तोभी आज्ञाकाही काम करती है । इतनाही नहीं बल्कि उसका परिणाम उससे भी अधिक बडा होता है, यह विचारनेसे स्पष्ट प्रतीत होगा । इस दृष्टिसे वेदके प्रशंसापरक मंत्र अत्यन्त महत्वके हैं । इस हमारी ईशोपनिषद्में बहुतसे मंत्र 'आत्मा' देवताकी प्रशंसा परक हैं । केवल तृतीय मंत्र 'आत्मघातक' लोकोंकी निन्दा परक है । इस प्रकारसे निन्दा करनेवाले जो मंत्र हैं, वे अवनतिकारक कर्म न करनेका उपदेश करते हैं । 'अमुक मत करो' ऐसी निषेधक आज्ञा न करते हुए 'ऐसे आत्मघातक कर्म करनेसे ऐसी अधोगति होती है' ऐसा वेदमंत्रोंमें कहा हुआ है । यह निन्दा सुनकर ऐसे अधोगतिकारक कर्म न करने चाहिए ऐसी स्वाभाविक इच्छा मनमें उत्पन्न होती है । स्तुतिके मंत्रोंसे मनुष्योंकी सत्कर्मोंकी ओर प्रेरणा तथा निन्दाके मंत्रोंसे हीन कर्मोंकी ओरसे निवृत्ति होती है । मनुष्यको दुष्टकर्मोंसे निवृत्त करते हुए सत्कर्मोंमें प्रवृत्त कराना यह धर्मका उद्देश इस प्रकारसे वैदिक धर्मने साधा है । आज्ञा करके मनुष्योंमें गुलामीका भाव डालनेकी अपेक्षा इस प्रकारसे मनुष्यकी अन्तः-प्रवृतिको ही बदलना यह सर्वथा श्रेयस्करही है, ऐसा सुगमतया

समझा जा सकता है।

अब वेदके सम्बन्धमें दूसरी एक बात यहां ध्यानमें रखने जैसी है। और वह यह कि वेदमें 'प्रशंसा' रूप मंत्रोंकी संख्या बहुत अधिक होती हुई 'निन्दा' रूप मंत्रोंकी संख्या बहुत थोडी है। हमारी इस छोटीसी उपनिषद्में अठारह मंत्रोंमेंसे केवल एकही मंत्र निन्दापरक है, शेष सब मंत्र प्रशंसात्मक हैं। इसका कारण यह है कि 'मनुष्यका मन जिस बातका अधिक मनन करता है तदनुसार वह बनता है।' मनका यह धर्म है। इसलिए मनके सामने कौनसी बात लानी चाहिए और कौनसी नहीं, इस विषयमें अत्यधिक विचार करना चाहिए। निषेध रूपमेंभी यदि बुरी कल्पना मनके सामने आवे तो भी उनका बुरा परिणाम मनपर होता है। बुरी बुरी कल्पनायें निषेधरूपमें बार बार मनके सामने आनेसे उनका प्रभाव धीरे धीरे मनपर पडता जाता है और अन्तमें वह स्थिर रूपसे मनपर जम जाता है। इसवास्ते निषेधकी आज्ञायेंभी बहुत थोडी होनी चाहिए और वे ऐसी भाषामें होनी चाहिए कि उनका यथा संभव कम प्रभाव पडे। 'बुरी बात मत करो' ऐसा कहनेमें प्रथम बुरी बातकी कल्पना मनुष्यको दीगई और फिर उसका निषेध किया गया। इसलिए ऐसे ऐसे निषेध बारंबार मनके सामने आने लगे कि उनका अच्छा परिणाम होनेके बदले अनिष्ट परिणाम आधिक्यसे होगा। इसीलिए मनके इस धर्मका विचार करते हुए वेदमें बुरी बातोंके निषेधोंकेभी मंत्र बहुत थोडे हैं और प्रशंसाके मंत्र प्रकाशके धर्मकी स्फूर्ति देनेवाले होनेसे अधिक हैं। हमारी ईशोपनिषद्में अथवा यजुर्वेदके ४० वें अध्यायमें १७ मंत्र प्रशंसापरक हैं और सिर्फ एक मंत्र निन्दापरक है।

उपदेशभी केवल 'सत्यधर्मकी दृष्टि' (मं० १५) मनुष्यके मनमें उत्पन्न करनेके लिए ही करना चाहिए और वह सत्यकी प्रशंसा

करके किया जाना चाहिए न कि असत्यका निषेध करते हुए। वेदके उपदेशमें यह विवेक अवश्य विचारणीय है। इस बातको अधिक स्पष्ट करने के लिए ईशोपनिषद् का उपदेश सर्वथा सरल शब्दोंमें नीचे दिया जाता है। भावार्थ स्पष्टतया ध्यानमें आनेके लिए उसमें कुछ शब्द अधिक प्रयुक्त किये गए हैं और कहीं कहीं क्रियापदोंमें थोडासा परिवर्तनभी किया है। कहां क्या परिवर्तन किया गया है यह पीछे दीए गए उपनिषद् वचनोंसे पाठकोंके ध्यानमें आसकता है। यह परिवर्तन इसवास्ते किया गया है ताकि किस मंत्रसे किस भावनाकी जाग्रति मनमें उत्पन्न होती है, यह पाठकोंके ध्यानमें जल्दी आ सके।

## उपनिषद्का भावार्थ।

### शान्ति मंत्र।

वह आत्मा पूर्ण है और उससे उत्पन्न हुआ हुआ यह जगत् भी पूर्ण है। पूर्णसे पूर्ण उत्पन्न होता है। यद्यपि उस पूर्णसे यहभी पूर्ण पैदा होता है तो भी वह जैसाका तैसाही परिपूर्ण रहता है, उसमें कुछभी न्यूनता नहीं आती।

### आत्मज्ञान।

(१) वह आत्मा ईश बनकर इस सम्पूर्ण जगत्में व्याप्त है। इस जगत्में संघके आधारसे व्यक्ति स्थित है। अतः व्यक्तिको अपने स्वार्थका त्याग (यज्ञ) संघके लिए करना चाहिए और त्याग करके जो कुछ अवशिष्ट रहे उसका अपने लिए भोग करे। लोभ न करे। धन किसी एक व्यक्तिका नहीं, वह सब जनसंघका है।

(२) इस जगत्में सर्वदा प्रशस्त कर्मही करता रहे, और सौ वर्ष तक जीनेका प्रयत्न करे। यह इतनाही मनुष्यका धर्म है; इसे ध्यानमें रखना चाहिए। इसके सिवाय दूसरा उन्नतिका मार्ग नहीं।

सत्कर्म करनेसे मनुष्यको दोष नहीं लगता ।

(३) केवल शारीरिक शक्तिके लिए ही प्रसिद्ध कुछ लोक हैं, परन्तु उनमें आत्मिक ज्ञान जराभी नहीं है। जो आत्मघातकी लोक हैं वे मरनेके बाद और जीतेजीभी, ऐसेही लोकोंमें गिने जाते हैं।

(४) वह आत्मा अद्वितीय, स्थिर, सबसे प्रथम, द्रष्टा, और मनकाभी प्रेरक है। वह इन्द्रियोंको नहीं दीखता। सब वेगवान् पदार्थोंकी अपेक्षाभी उसका वेग अधिक है। उसके आधारसेही मनुष्य अपअपने कर्म धारण करता रहता है।

(५) वह स्वयं नहीं हिलता तोभी सबको चलाता है। वह दूर होता हुआभी सबके एकदम पास है। वह सबके अन्दर और बाहिर भी है।

(६) जो सर्व प्राणियोंको आत्मामें और आत्माको सब प्राणियोंमें देखता है वह किसीका भी तिरस्कार करता नहीं है।

(७) जिस समय आत्माही सब भूत बनगया ऐसा अनुभव आया कि उस समय सर्वत्र एकत्वका अनुभव प्रतीत होनेसे उसे किसीभी कारणसे शोक अथवा मोह नहीं होता।

(८) वह सर्व व्यापक है। वह देह रहित, स्नायु और व्रणसे रहित है। उसी प्रकार वह शुद्ध, निष्पाप, तेजस्वी, अतीन्द्रियार्थदर्शी, मनका स्वामी, विजयी और स्वयंभू है, और वह सदा सब कर्तव्य योग्य रीतिसे करता रहता है।

(९) जो केवल जगत्की विद्याकेही पीछे लग जाते हैं वे अवनत होते हैं। इसी प्रकार जो केवल आत्माकी विद्याके पीछे लग जाते हैं वेभी अवनत होते हैं।

(१०) जगत्की विद्याका फल और आत्माकी विद्याका फल और है, ऐसा विचारशील उपदेशकोंका कहना है।

( ११ ) जगत्की विद्या और आत्माकी विद्या ये दोनोंही उपयोगी हैं। जगत्की विद्यासे प्रापंचिक ( सांसारिक ) दुःख दूर करे और आत्माकी विद्यासे अमर होवे ।

( १२ ) जिनकी दृष्टि केवल व्यक्तितकही सीमित है वे अधोगतिको प्राप्त करते हैं और जिनकी दृष्टि केवल संघतक सीमित है वे भी अधोगतिको पाते हैं ।

( १३ ) व्यक्तितक दृष्टिको सीमित रखनेसे और लाभ होता है और संघतक सीमित रखनेसे और। ऐसा विचारशील उपदेशक कहते हैं ।

( १४ ) व्यक्तिका हित और संघका हित इन दोनोंको साधना चाहिए। व्यक्तिकी उपासनासे वैयक्तिक कष्ट दूर करके संघसेवनसे अमर होवे ।

( १५ ) सत्यका मुख सुवर्णके ढक्कनसे बन्द हुआ हुआ है । अतः यदि सत्य देखना हो तो वह सुवर्णका ढक्कन दूर करना चाहिए ।

( १६ ) हे पोषक! सर्वज्ञ और नियामक प्रजापति देव ! तेरी किरणें एक ओर कर और अपना मंगलमय रूप मुझे दिखा, वह मुझे देखना है । शरीरधारण किया हुआ मैं प्राणशक्तिसे उन्नति होनेवाला तेरा उपासक हूं ।

( १७ ) प्राण अपार्थिव अमृत है और यह स्थूल शरीर नाशवान् है । अतः हे जीव ! ओंकारका जप कर और अपने किए हुए कर्मोंपर विचार कर ।

( १८ ) हे देव ! हमें उत्तम मार्गसे अभ्युदयके पास लेजा। तू हमारे सब कर्मोंको जानताही है । हमारेसे कुटिल पापोंको दूर कर। इसके लिए हम तुझे नमस्कार करते हैं ।

